तथा अफ़गानिस्तान को विजय करना इत्यादि यह तो बिल्कुल मूर्खता की बातें लिख रहे हो । परन्तु मैं भलीभाँति जानता हूँ कि कौन मूर्ख है । ऐसे उत्साहहीन हिन्दू देशभक्त इस बड़े नियम को नहीं जानते कि जब कोई जाति जाग्रत होती है तो वह कई कठिन कार्य एक साथ कर डालती है । उसमें इतना उत्साह होता है कि सब कुछ आसान हो जाता है । जब तक कोई व्यक्ति आलस्य में बिस्तर पर पड़ा रहता है तब तक उसके घर में मकड़ी के जाले, गर्द, कूड़ा-करकट एकत्रित होता रहता है परन्तु जब वह एक बार आलस्य त्याग कर उठ खड़ा होता है और झाड़ू लेकर सफ़ाई करने लग जाता है तो सारी वस्तुएँ एक ही समय में बाहर फैंक देता है । वह यह नहीं सोचता कि इन मकड़ी के जालों को रहने दूँ क्योंकि इनके हटाने से कुछ अधिक कष्ट होगा । वह सारा कार्य पूर्ण कर डालता है क्योंकि उसके मन में सफाई का ध्यान मौजूद है। जब नदी में बाढ़ आती है तो जल का वेग मकानों, पेड़ों और पशुओं सब को बहा ले जाता है।

## *सच्चे उत्साह तथा शक्ति के परिणाम*

मेरा तात्पर्य यह है कि जब तक हिन्दू पराधीन और आलसी हैं तब तक इन पर सब ओर से संकट है । यवन अपना मत फैलाते हैं, ईसाई इनकी जड़ काटते हैं, परन्तु जब हिन्दू निद्रा को त्याग कर जागृत हो जाएँगे और अपने प्राचीन भारतवर्ष का ध्यान करके रक्त के आँसू बहाया करेंगे तो उस समय इस जाति में इतना उत्साह उत्पन्न होगा कि स्वराज्य, शुद्धि और अफ़गानिस्तान की विजय के अतिरिक्त सम्भव है कि हम पूर्वी अफरीका, फिजी और दूसरे देशों को अपने अधीन कर लेंगे, जहाँ हिन्दू भाई बसते हैं।

क्योंकि उस समय हम संसार भर में किसी हिन्दू भाई को पराधीनावस्था में नहीं छोड़ेंगे, ऐसी देश-भक्ति की लहर चलेगी और हिन्दू नाम की गंगा में ऐसा चढ़ाव आवेगा।

बस भारतवर्ष कभी स्वतंत्र होगा तो यह हिन्दू राज्य होगा और यदि यह पहिला कार्य कर लिया तो शेष सब कार्य आसान होंगे। वस्तुतः यह प्रथम कार्य ही सब से कठिन है।

## ऐतिहासिक प्रमाण

इस नियम का ऐतिहासिक प्रमाण स्पेन देश के इतिहास से मिलता है। कई शताब्दियों तक यह देश अरब और मराकों के यवनों के अधीन रहा। परन्तु जब चौदहवीं शताब्दी में इस जाति में जागृति उत्पन्न हुई, तो दो शताब्दियों के भीतर यह देश स्वतन्त्र हो गया और फिर यवनों को अपने देश से बाहर निकाल दिया। फिर कुछ सहस्र वीरों ने समुद्र पार जाकर अमरीका को खोजा, दक्षिणी अमरीका में अपना राज्य स्थापित किया और आज तक वहाँ स्पेन की भाषा बोली जाती है।

जातीय आन्दोलन के आरम्भ में किसी को यह ध्यान भी न हो सकता था कि अन्त में दक्षिणी अमरीका में राज्य स्थापित हो जायगा। परन्तु जब वीर देश-भक्त एक बार घर से बाहर निकलते हैं तो फिर कहीं के कहीं पहुंच जाते हैं।

इसी प्रकार इंगलैंड कई शताब्दियों तक विदेशियों के आधीन रहा, परन्तु जब १५८० ई० के लगभग जातीय एकता और उत्साह के भाव जागृत हुए तो तीन सौ वर्ष के भीतर इस जाति ने आश्चर्यजनक उन्नति कर डाली, यहां तक कि अमरीका, आस्ट्रेलिया और न्यूज़ीलैंड में नवीन बस्तियां स्थापित कीं और भारतवर्ष को विजय कर लिया। मैं स्पष्ट कहता हूँ कि यदि

भविष्य में भारतवर्ष में जागृति होगी तो न केवल हिन्दू राज्य स्थापित हो जायगा अपितु यवनों की शुद्धि, अफग़ानिस्तान की विजय आदि शेष आवश्यक आदर्श भी शीघ्र पूरे हो जायेंगे। इन के अतिरिक्त हमा्री वीर सन्तानें क्या २ बड़े २ कार्य कर डालें यह कौन जानता है ?

अब देशभक्त बतायें कि पागल कौन है ? मैं या वे विवेक-शून्य स्वदेशवासी जो इतिहास और राजनीति की बातों से अनभिज्ञ हैं और इस कारण मेरी युक्तियों का उत्तर केवल गालियों से दे सकते हैं। यदि किसी देशभक्त को मेरी इस राज-नैतिक शिक्षा में कुछ संदेह हो तो वह वादविवाद करके अपनी शंकाओं को निवारण कर ले। मैं जो कुछ कहता या लिखता हूँ वह बड़े विचार के पश्चात् लिखता और कहता हूँ, परन्तु कुछ सज्जनों को यह बात बुरी मालूम होती है। ऐसे स्वदेश-प्रेमी प्रौढ़ युक्तियों द्वारा शास्त्रार्थ कर लें।

इस कारण आज हम हिन्दू संगठन आरम्भ करके पंजाब के गुरुओं और महाराष्ट्र के वीरों का कार्य जारी रखते हैं। हिन्दू राज्य, सब यवनों और ईसाइयों की शुद्धि और अफग़ानिस्तान विजय और शुद्धि हमारे आदर्श बन जावें। इसके अतिरिक्त और जो कुछ शुभ कार्य हो वह किया जाय। यह हिन्दू जाति के भविष्य का दृश्य है, यह हमारे पूर्वजों का और वीरों का हमारे ऊपर ऋण है, यह हमारी भावी सन्तान की ध्वनि है और यह प्रत्येक हिन्दू (आर्य) पुरुष और स्त्री का धर्म है जिसके लिये तन मन धन से प्रयत्न करो। यही मेरी पुकार है और यही मेरी शिक्षा है।

॥ ओ३म् शम् ॥

---

मुद्रक—जे० एस० पाल वसन्त प्रिंटिंग प्रेस, गणपत रोड, लाहौर।
प्रकाशक—मा० प्राननाथ राजपाल एण्ड संज़ अनार कली लाहौर।